व्रत करना। (६) अंग्रेजी राज्य की विशेषता (वत
(७) मुसलमान आक्रमणकों का अन्याय और अत्या
(८) स्वर्ग और नरक मृत्युलोक से भिन्न लोक हैं।
जीव मुक्ति से नहीं लौटता। (१०) पितर, गंधर्व,
देवता आदि मनुष्य योनि से पृथक श्रेष्ठ योनियां हैं।
ईश्वर जगत का अभिन्ननिमित्तोपादान कारण है। (१२)
भक्षण शास्त्रोक्त है। (१३) शूद्रों के लिये यज्ञोपवीत
वेद पढ़ने का निषेध। (१४) मृतक श्राद्ध इत्यादि।
लिया जाये कि ऐसी २ सब बातें दूसरों का मत दर्शा
लिये लिखी गईं थीं जिस बोदी दलीलबाजी से आर्य
अपना पीछा छुड़ाने का प्रयत्न करता है, तो भी
आज तक कोई तर्क नहीं सूझा कि स्वामी जी ने 'अ
पुरोहितं यज्ञस्यदेवमृत्विजम् होतारंरत्न धातमम्' ऋग्वेद
का यह मंत्र पहली सत्यार्थप्रकाश पहले समुल्लास में
है। दूसरे संस्करण से यह निकाल दिया गया और
समुल्लास में ईश्वर के सौ नामों की गणना में, सर्व
कर्ता, निर्भय, महान, अचिन्त, अप्रमेय, अप्रमादी,
शङ्कर, होम, श्रोत्र, मन, वाणी, चक्षु, बुद्धि, अङ्कार
जीव ये सब परमात्मा के नाम बताये हैं और
संस्कृत शब्दों की व्युतपत्ति द्वारा स्वामी जी ने स्व
किया है। दूसरी आवृत्ति में इन का भी लोप है।
समुल्लास की तुलना से ही विदित हो जायेगा कि
कितना हेर फेर हुआ है। हो नहीं सकता कि जीव
स्वामी जी ने अपनी बनाई पुस्तक के छपने पर उस
समुल्लास के थोड़े से पृष्ठ भी कभी पढ़े ही न हों और

भी वह जिस पर वेद प्रचार का श्रीगणेश मनाया गया हो। यह भी असम्भव है कि स्वामी जी ने भूमिका अनुसार अपनी प्रतिज्ञा की आप हानि की हो। और सुनिये कि स्वामी जी के मुद्रित पत्रों से सिद्ध होता है कि दूसरी सत्यार्थप्रकाश के १३ समुल्लास की समाप्ति ३४४ पृष्ट पर हुई है। इस के लिये देखिये ऋषि दयानद के पत्र और विज्ञापन सम्पादक पं० भगवत्त दत्त बी० ए० संस्करण पहला पत्र (४४३) पृष्ट ४२७ तिथि भाद्र वदी ३० सं० १५४० (१ सितम्बर १८८३) सत्यार्थप्रकाश ११ समुल्लास की समाप्ति तक सब पत्रे भेज दिये हैं। पत्र (४२३) पृष्ट ५०० मिति आ० वदी १ सं० १५४० (१७ सितम्बर १८८३ सोमवार) २७२ से ले के ३१९ तक १२ समुल्लास सत्यार्थप्रकाश छापने के लिये भेजते हैं।

पत्र (४२९) पृष्ट ५०४ मिति आश्विन वदि ८ सोमवार संवत १९४० (२४ सितम्बर १८८३) और सत्यार्थ प्रकाश जो कि १३ समुल्लास ईसाईयों के विषय में है वह यहां से चले पूर्व अथवा मसूदे पहुँचते समय भेज देंगे।

पत्र (४३५) पृष्ट ५१२ मिति आश्विन १३ शनि सम्वत् १९४० (२९ सितम्बर १८८३) एक भूमिका का पृष्ट और ३२० से लेके ३४४ तक तौरेत और जबूर का विषय सत्यार्थप्रकाश का भेजते हैं सम्भाल लेना। यह वे पत्र हैं जो स्वामी दयानंद जी ने जोधपुर राज मारवाड़ से मुन्शी सामर्थ दान मैनेजर (प्रबंध कर्ता) वैदिक यन्त्रालय अजमेर को लिखे जिनके साथ वेद भाष्य और संस्कारविधि के पत्रे भी छापने के लिए भेजे जाते रहे। यदि ये पत्र मुन्शी जी को न मिलते तो वेद भाष्य और संस्कारविधि भी छपनी नहीं चाहिए थी। सत्यार्थप्रकाश

और संस्कारविधि में गोल माल का होना मानना ही
क्योंकि इन में कई बातें स्वामी जी के वेद भाष्य और
पत्रों के विरुद्ध हैं।

सत्यार्थप्रकाश के पृष्ठ अङ्क ३४४ तेरहवें समुल्लास
समाप्ति तक न ही तो छपी हुई पुस्तक से अथवा अजमे
धरी हस्त-लिखित पुस्तक से दिखाए जा सकते हैं। इस
कहना पड़ता है कि वर्तमान सत्यार्थप्रकाश स्वामी दयानं
नहीं। परंतु जाली है क्योंकि अजमेर में धरा हस्त लि
पुस्तक के हर एक पृष्ठ पर स्वामी जी के हस्ताक्षर किए हुए
यदि वह उनकी बनाई हुई होती तो पृष्ठ अंक भी अवश्य लि
पृष्ठों के अधिक होने का कारण आर्य-समाज जाने। पांचवें संस्क
की अनुभूमिका में शिवप्रसाद मंत्री प्रबंध-कर्तृ-सभा
यंत्रालय अजमेर तारीख २४ नवम्बर १८९७, दूसरी आवृत्ति
संशोधन में उचित शुद्धियां का करना और एक
विषय में बाहर से समाजिक विद्वानों से भी सम्मति
सिद्ध करता है कि पुस्तक असली नहीं। 'दो खरी खरी' पु
के लेखिक ने आर्य्य-समाज के झूठ का भाँडा चौराहे में
दिया है, जबकि जालंधर नगर के आर्य्य-समाजी
आर्य्य-समाज होशियारपुर रोड के नाम २०—९—५० को।
विषय और जीवब्रह्म की एकता के विषय में शास्त्रार्थ के
चैलेञ्ज लिखवा कर ले गए। आर्य्य-समाज ने टालमटोल
किया और विपक्षी ने अपना और आर्य्य-समाज का पत्रव्यवहार
छपवा कर बाँट दिया, जिस का प्रभाव आर्य्य-समाज के वि
पड़ा। आर्य्य-समाज की कृपा से मंत्री परोपकारिणी
अजमेर ने 'दो खरी खरी बातें' आज्ञा के लिए श्री

परोपकारिणी सभा के अधिवेशन के एजेंडा में रख लिया और पुस्तक के लेखक को ४—११—५० का अजमेर से मंत्री का लिखा पोस्ट कार्ड प्राप्त हुआ और अन्तिम उत्तर यह था–

अजमेर ता० २६–१–५१

श्री रुलियाराम जी कालिया

नमस्ते !

आप का पोस्ट कार्ड मिला, आप का पत्र दो खरी खरी बातों के बाबत श्रीमती परोपकारिणी सभा के अधिवेशन में पेश हो गया उस पर सभा ने जो निश्चय किया उसकी नक़ल आप के पास भेजता हूँ। ता० ८—१—१९५१ के परोपकारिणी सभा के विशेष अधिवेशन में जो निम्नलिखित प्रस्ताव नं. २० पास हुवा वह इस प्रकार है— "विषय संख्या १४ उपस्थित हुवा, निश्चय हुवा कि सभा-मंत्री ने इस पत्र का जो उत्तर दिया है वह ठीक है आर्य-समाज जालंधर के मंत्री को लिखा जावे कि जो भी पुस्तक आर्य-समाज के विरुद्ध निकले वह उत्तर के पात्र नहीं समझी जा सकती, किंतु यदि आप यही उचित समझते हैं कि इस पुस्तक का उत्तर लिखा जावे तो आप अपने प्रान्त की प्रतिनिधि सभा को लिखें वह उचित समझेगी तो इस पुस्तक का उत्तर लिखवा देगी"।



हरविलास 'सारदा'
मंत्री परोपकारिणी सभा

सत्य ग्रहण करने और असत्य को छोड़ने में सर्वदा
रहना चाहिए। क्या आर्य्य-समाज अपने चौथे नि
पालन कर रहा है. इतनी ही बात है जो मैं ने पिछले स
सत्सङ्ग में कही थी और जब मुझे दबाया जाने लगा तो
मंत्री महाशय को इतना कहा कि यदि तुम्हें असली पत्र
मिला तो परोपकारिणी सभा से अब मंगवा लो, पंडित
आप की ओर से परोपकारिणी सभा को लिखना उचित
नौबत तू-तू मैं-मैं तक आई तो मैं ने स्पष्ट कह दिया कि
पुस्तक का उत्तर नहीं बन सकता और कि प्रापैगैंडा से
असली वैदिक सिद्धान्तों को कब तक छुपाये रखेंगे।
राष्ट्रीय भाषा बन गई है। जनता संस्कृत की ओर झुक रही
वह दिन दूर नहीं कि आर्य्य-समाज का पोल खुला कि
विज्ञान भी एकवाद पर पहुंच रहा है और यही यथार्थ
मत है। प्रधान जी मुझे बिन पूछे आर्य्य-समाज से नि
दें, मैं अब सचाई को नहीं छुपा सकता। सत्य का
ही वैदिक धर्म्म है, उसी को पूरा २ अपनाऊँगा।

राधेलाल— नई पुरानी सत्यार्थप्रकाश के झगड़े से
लाभ ? नई किसी ने बनाई हो, हम ने तो इस के सिद्धान्तों
चलना है जो वेदानुकूल हैं।

रामदत्त— मैं आप की इस बात से सहमत नहीं।
सत्यार्थप्रकाश को वेदानुकूल मैं नहीं मानता।

राधेलाल— क्या आप अपनी इस बात को सिद्ध करें

रामदत्त— अवश्य।

तुलसीराम— समय बहुत हो गया है, इस बात को
पर छोड़ो। आज तो इतनी भीड़ है कि तिल धरने को

नहीं. राधेलाल जी को पंडित अभयराम जी के समीप पहुंचने में बड़ा कष्ट हुआ।

राधेलाल— पंडित जी ! इस प्रसग को समाप्त कर रामदत्त जी को बोलने की आज्ञा दें।

अभयराम— सज्जनो ! आप ने देखा होगा कि निर्बल बैल भी लदे हुए भारी छकड़े को कची सड़क की लकीरों पर खींचे लिए जाते हैं, परंतु जभी उनको सामने से आने वाले छकड़े के लिए लकीर पल्टनी पड़े तो उन को बड़ी कठिनाई होती है। ऐसे ही मनुष्य के मस्तिष्क पर जो संस्कार जम चुके हैं, उन के प्रतिकूल सुनने में उसे बड़ी घबराहट होती है क्योंकि उसकी बुद्धि उस को स्वीकार नहीं करती और यही कारण है कि ऐसे अवसर पर प्रायः झगड़ा हो जाया करता है। इस बात को ध्यान में रखते हुये मैं आप लोगों से प्रार्थना करता हूँ कि शान्ति से सुनें और धैर्य से विचारें और अपनी अपनी सम्मति को इस जगह प्रकट करने की चेष्टा न करें। आशा है कि आप मेरी बेनती को स्वीकार करेंगे।

रामदत्त— आज्ञा पाकर बोले कि सत्यार्थप्रकाश नवम बार. संस्कार विधि षोड़श बार. ऋग्वेदादिभाष्य भूमिका तृतीय बार, वेद भाष्य तृतीय आवृत्ति, ऋषि दयानन्द के पत्र और विज्ञापन पहला संस्करण सम्पादक पं· भगवतदत्त बी० ए० वेदामृत प्रथम संस्करण, दयानन्दप्रकाश पहली बार का छपा हुआ मेरे सामने पड़े हैं और भी जिन जिन पुस्तकों से प्रमाण दूंगा वह सभी आर्य्यसमाजी विद्वानों के बनाये हुये हैं। मेरे कहने का भाव यह है कि मैं अपनी ओर से अथवा किसी विपक्षी के कथन अथवा लेख के आधार पर कुछ नहीं कहूंगा।

सत्यार्थप्रकाश प्रथम समुल्लास पृष्ठ १—

ओ३म् सच्चिदानन्देश्वराय नमो नमः । अथ सत्यार्थ प्र पुस्तक के आरम्भ में ऐसा लिख कर इसी समुल्ला २१ में लेखक ने अपनी प्रतिज्ञा की हानि की 'जो आ ग्रन्थों में शिवाय नमः, नारायणाय नमः इत्यादि लेख दे आते हैं इन को बुद्धिमान लोग वेद और शास्त्रों से विरु से मिथ्या ही समझते हैं क्योंकि वेद और ऋषियों के में कहीं ऐसा मङ्गलाचरण देखने में नहीं आता और ग्रन्थों में 'ओ३म्' तथा 'अथ' शब्द तो देखने में आते 'अथ योगानुशासनम्' योग दर्शन ओमित्येदक्षरमुद्गीथमुपा छान्दोग्य उपनिषद् । स्वामी दयानंद जी ने प्रथम स प्रकाश के आरम्भ में 'अथ सत्यार्थप्रकाशः' ऐसा ही छप था और दूसरी आवृत्ति में भी ऐसा ही मिलता है । वर्त सत्यार्थप्रकाश का श्री गणेश ही अवैदिक है क्योंकि मङ्गलाचरण किसी आर्ष ग्रन्थ में नहीं मिलता । ऐसा होने भी मैं इस को स्वामी जी की बनाई हुई मान लेता हूं । ती समुल्लास पृष्ठ ७१ 'वैद्यक में शार्ङ्गधरादि' परित्याग के ग्रन्थ माना है पर आप ही दशम समुल्लास पृष्ठ २८० 'बु लुम्पति यद् द्रव्यं मदकारि तदुच्यते' । शार्ङ्गधर अ० श्लोक २१ । लिख कर इस की प्रमाणता सिद्ध कर दी ।

तीसरा समुल्लास पृष्ठ ७४ "जैसे परमात्मा ने पृथिवी, ज अग्नि, वायु, चन्द्र, सूर्य और अन्नादि पदार्थ सब के लिये ब हैं वैसे ही वेद भी सब के लिये प्रकाशित किये हैं और क कहीं निषेध किया है उस का यह अभिप्राय है कि जिस को प पढ़ाने से कुछ भी न आवे वह निर्बुद्धि और मूर्ख होने से

कहाता है" और एकादश समुल्लास पृष्ठ ३५७ पर लिखा है 'और छान्दोग्य में जानश्रुति शूद्र ने भी वेद 'रैक्य मुनि' के पास पढ़ा था" और यजुर्वेद के २६वें अध्याय के दूसरे मंत्र में स्पष्ट लिखा है कि वेदों के पढ़ने और सुनने का अधिकार मनुष्यमात्र को है'। अब यह बात विचारणीय है कि पढ़ने पढ़ाने से कुछ न आना तब तो जान श्रुति शूद्र माना जाता जब वेद पढ़ गया तो फिर शूद्र कैसे ? क्या यह अपनी ही बात का खण्डन नहीं, दूसरे राजा जानश्रुति तो क्षत्रिय था।

देखो वेदान्तदर्शन– अ. १ पाद. ३ सूत्र ३४ और यजु. २६-२ के अनुसार तो ईश्वर की भी माननी पड़ेगी और वह अपूर्ण काम भी सिद्ध होगा।

यथेमां वाचं कल्याणीमावदानि जनेभ्यः। ब्रह्मराजन्याभ्याँ शूद्राय चार्याय च स्वाय चारणाय। प्रियो देवानां दक्षिणायै दातुरिह भूयासमयं मे कामः समृध्यतामुप मादो नमतु ॥

अर्थ — हे मनुष्यो ! मैं ईश्वर जैसे ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र और अपने स्त्री सेवक आदि और उत्तम लक्षण युक्त प्राप्त हुए अन्त्यज के लिए भी इन उक्त सब मनुष्यों के लिए इस संसार में इस प्रकट की हुई सुख देने वाली चारों वेदरूप वाणी का उपदेश करता हूँ वैसे आप लोग भी अच्छे प्रकार उपदेश करें। जैसे मैं दान वाले के संसर्गी विद्वानों की दक्षिणा अर्थात् दान आदि के लिये मनोहर प्यारा होऊँ और मेरी यह कामना उत्तमता से बढ़े तथा मुझे वह परोक्ष सुख प्राप्त हो वैसे आप लोग भी होंवे और वह कामना तथा सुख आप को भी प्राप्त होवे। (दयानंद भाष्य)

सप्तम समुल्लास पृष्ठ २१४— 'मन्त्र ब्राह्मणयोर्वेद नामधे... जो विशेष देखना चाहे तो मेरी बनाई 'ऋग्वेदादि भाष्य भू... में देख लीजिये। वहां अनेकशः प्रमाणों से विरुद्ध... से यह कात्यायन का वचन नहीं हो सकता ऐसा ही... किया गया है'। जहां तो इनकार है पर ऋग्वेदादि भाष्यभू... पृष्ठ ८१ में इकरार है कि 'एक कात्यायन को छोड़ अन्य... ऋषि ने ब्राह्मण ग्रन्थों के वेद होने में साक्षी नहीं दी'। ...बात के लिये सुनिये अन्य ऋषियों के प्रमाण —

(१) मंत्र ब्राह्मणयोर्वेदानामध्येयम्। आपस्तम्ब मंत्र... ब्राह्मण दोनों हीका नाम वेद है।

(२) मन्त्र 'ब्राह्मणमित्याहुः' बौधायन सूत्र। मंत्र और ब्रा... दोनों ही को वेद कहते हैं।

(३) 'तच्चोदकेषु मन्त्राख्या'। मीमांसा २। ३२

'शेषे ब्राह्मणशब्दः'। मीमांसा २। ३३ प्रथम सू... मन्त्रात्मक वेद बतलाया अर्थात् प्रेरणा लक्षण श्रुति ही मं... फिर दूसरे सूत्र में मंत्र से शेष जो वेद है वह ब्राह्मण श... कहा जाता है।

(४) तदप्रामाण्यमनृतव्याघातपुनरुक्तदोषेभ्यः। न्याय... अर्थात् उस वेद का प्रमाण नहीं हो सकता क्योंकि... के वाक्यों में मिथ्यापन पूर्वापर विरोध, दो बार कहना ... दोष हैं। असत्य का उदाहरण यथा 'पुत्रकामः पुत्रेष्ट्या...' जिसे पुत्र की इच्छा हो, पुत्रेष्टि यज्ञ करे। परंतु कहीं... यज्ञ करने पर भी पुत्र नहीं होता, जबकि इस प्रत्यक्ष... का प्रमाण नहीं तो 'अग्निहोत्रं जुहुयात स्वर्गकामः' स्व...

कामना से अग्निहोत्र करे ऐसा जो वेद में अदृष्टार्थ वाक्य है उस की सत्यता में कैसे विश्वास होवे। यहां पर 'पुत्रकामः पुत्रेष्टया यजेत' और 'अग्निहोत्रं जुहुयात स्वर्गकामः' ये दोनों श्रुतियां ब्राह्मण की हैं अत एव ब्राह्मण-ग्रन्थ भी वेद हैं।

(५) दृष्टानां दृष्टप्रयोजनानां दृष्टाऽभावे प्रयोगोऽभ्युदयाय। वैशे० १०। २। ८

(वेद में) देखे हुये जिनका प्रयोजन इस लोक में ही दीखता है उनका तथा जब दृष्ट ऐहिक फल न मिले तब भी अनुष्ठान करना पारलौकिक फल के लिए (माननीय है. दृष्ट फल अदृष्ट फल दोनों का ही विधान ब्राह्मण ग्रन्थों में है और इस सूत्र में दृष्ट फल वेद में बतलाया गया है, इसलिये मानना पड़ता है कि महर्षि कणाद ब्राह्मणों को वेद मानते हैं। इसी सूत्र का वात्स्यायन-भाष्य पुत्रकामःपुत्रेष्ट्यायजेतेति नेष्टौ संस्थितायां पुत्रजन्म दृश्यते। दृष्टार्थस्यवाक्यस्यानृतत्वाददृष्टार्थमपि वाक्यं अग्निहोत्रं जुहुयात्स्वर्गकामइत्याद्यनृतमितिज्ञायते।

अर्थ— वेद में लिखा है कि जिस को पुत्र की इच्छा हो वह पुत्रेष्टि नामक यज्ञ करे परन्तु उक्त यज्ञ करने पर भी बहुत मनुष्यों के पुत्र नहीं होता अतः सिद्ध हुआ कि जब प्रत्यक्ष फल में मिथ्यात्व है, तो अदृष्ट फल जैसा कि अग्निहोत्र करने से स्वर्ग होता है यह भी मिथ्या है।

(६) श्रुतेस्तुशब्द मूलत्वात्। वेदान्त २। १। २७—

ब्रह्म जो प्रत्यक्ष व अनुमान का विषय नहीं है केवल शब्द मूल है अर्थात् शब्द ही प्रमाणक है. मूल शब्द यहां प्रमाण वाचक है। शब्द ही प्रमाण में साध्य होने से श्रुति से ब्रह्म

का निरवयत होना व कारण होना सिद्ध है। अब।
( शब्द-प्रमाण से ) सिद्ध है तो अन्य प्रत्यक्ष आदि के
होने से उस के कारण व कर्त्ता होने में शङ्का व
आरोपण करना युक्त नहीं है। ब्रह्म सूत्र के आरम्भ से
तक ब्राह्मण और उपनिषदों की व्याख्या है। यहां पर ब्र
और उपनिषदों को वेद मान कर भगवान व्यास जी ने
सूत्र को रचा है इस से सिद्ध है कि ब्राह्मण और उपनिषद
श्रुतियों से भरी हैं वे वेद हैं। वेदान्त के भाष्यकार भग
रामानुजाचार्य, भगवान वल्लभ, प्रभु निम्बार्क तथा माध्व
जगद्गुरु शङ्कराचार्य हैं. इन सभी आचार्यों ने ब्राह्मण
उपनिषदों को वेद माना है।

(७) उदितेऽनुदिते चैव समयाध्युषिते तथा।
सर्वथा वर्तते यज्ञ इतीयं वैदिकी श्रुतिः॥ मनु० २।

वेद में वचन मिलता है कि सूर्य के उदय काल, अनु
काल और सूर्य तथा नक्षत्र के अदृश्यकाल में भी हवन
चाहिये यह वैदिकी श्रुति है। 'उदिते जुहोति अनुदिते जु
ये श्रुतियां ब्राह्मण ग्रन्थों की हैं और मनु जी ने इन को वे
श्रुति माना है। अत एव मनु जी की दृष्टि में भी ब्रा
ग्रन्थ वेद हैं।

पञ्चम समुल्लास पृष्ठ १३८ विविधानि च रत्नानि विवि
नपादयेत॥ मनु ११। ६॥

समीक्षा— मनुस्मृति में ऐसा पाठ नहीं मिलता किन्तु
अध्याय ६ में तो सन्यासी को धातु छूने से भी वर्जित कि
गया है। हां विविक्तेषु के स्थान में विप्रेषु पाठ है और
हर प्रकार के दान का अधिकारी माना ही गया है। सन्

को सोने, चांदी और हीरे, मोती आदि की क्या जरूरत ? उस को तो क्षुधा निवारण के लिए अन्न और शीत उष्ण से बचने के लिये वस्त्र चाहिये। प्रचार अर्थ धन गृहस्थ स्वयं खर्च करें सन्यासी उनको ऐसी शिक्षा दे कि धन व्यर्थ न जावे। सन्यासी को धन देना अवैदिक है।

यः आत्मनि तिष्ठन्नात्मनोन्तरोयमात्मा न वेद यस्यात्मा शरीरम्।
आत्मनोन्तरोयमयति स त आत्मान्तर्याम्यमृतः॥

सप्तम समुल्लास पृष्ठ २०५॥

यह बृहदारण्यक का वचन है। महर्षि याज्ञवल्क्य अपनी स्त्री मैत्रेयी से कहते हैं कि हे मैत्रेयी! जो परमेश्वर आत्मा अर्थात जीव में स्थित और जीवात्मा से भिन्न है जिस को मूढ़ जीवात्मा नहीं जानता कि वह परमात्मा मेरे में व्यापक है जिस परमेश्वर का जीवात्मा शरीर अर्थात जैसे शरीर में जीव रहता है वैसे ही जीव में परमेश्वर व्यापक है जीवात्मा से भिन्न रह कर जीव के पाप पुण्यों का साक्षी हो कर उन के फल जीवों को दे कर नियम में रखता है वही अविनाशी स्वरूप तेरा भी अंतर्यामी आत्मा अर्थात तेरे भीतर व्यापक है उस को तू जान।

समीक्षा— यह श्रुति उद्दालक, याज्ञवल्क्य संवाद की है न कि मैत्रेयी याज्ञवल्क्य संवाद की। जीवात्मा को यदि परमात्मा का शरीर मानें तो जीवात्मा को विनाशी मानना होगा क्योंकि शरीर 'शरी हिंसायाम्' धातु से सिद्ध होता है जिस का अर्थ है क्षीन होने वाला, नाश होने वाला। जीवात्मा को सभी शास्त्र अविनाशी बताते हैं इस लिये यहां आत्मा का अर्थ बुद्धि है और धातु के विरुद्ध शब्द का अर्थ करना मानो

अनर्थ करना है । ऐसा अर्थ विद्वानों के लिये उपहास होता है । जीवात्मा को परमात्मा का शरीर ही मानें इस आपत्ति को निवारण करना कठिन है कि शारीरी तो से बाहिर व्यापक नहीं होता और परमात्मा देश, काल वस्तुगत परिछेद में आता नहीं । दो जुदा जुदा चेतन अवैदिक है, आकाश की नाईं उपाधि भेद से दो कहने के लिये हैं । जैसे जल से भरे हुए घट में घटाकाश जलाकाश एक ही आकाश के उपाधि से दो भेद हैं । चेतन एक ही है । यदि यहां जीवात्मा अर्थ मानें तो की समाप्ति होनी चाहिये क्योंकि उपनिषद पृथिवी स्थूल से बताता हुआ सूक्ष्म की ओर आ रहा है और जीवात्मा से सूक्ष्म है पर उपनिषद इस से आगे रेतः (बीज) पर समाप्त करता है और बीज जड़ होने से चेतन से सूक्ष्म हो सकता और ऋ० १० । १२९ । ५ जीवात्मा को 'रेतोधा' है । इस लिये यहां आत्मा का अर्थ जीवात्मा करना है किन्तु श्रुतियों ने तो एक ही चेतन की सर्वव्यापकता की है ।

अष्टम समुल्लास पृष्ठ २१७—

इयं विसृष्टिर्यत आ बभूव यदि वा दधे यदि वा न ।
यो अस्याध्यक्षः परमे व्योमन्त्सो अङ्ग वेद यदि वा न वे

अर्थ— हे मनुष्य ! जिस से यह विविध सृष्टि प्रकाशित हुई है जो धारण और प्रलय करता है, जो इस जगत का जिस व्यापक में यह सब जगत उत्पत्ति स्थिति प्रलय को होता है सो परमात्मा है उस को तू जान और दूसरे को कर्ता मत मान । पं० गंगा प्रसाद एम. ए. अपने बनाये

'अद्वैतवाद' में ऋग्वेद के इसी मंत्र का अर्थ इस प्रकार करते हैं 'यह सृष्टि यहां से हुई, उस को उसने धारण किया या न किया जो यड़े आकाश उस का अध्यक्ष वहीं है वही जानता है या नहीं जानता है।' ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका में भी इस मंत्र या अर्थ आर्य विद्वानों ने ऐसा ही किया है।

समीक्षा— वेदाङ्गों के अनुकूल तो पं० गगा प्रसाद का अर्थ ठीक है। वर्तमान सत्यार्थप्रकाश बनाने वाले ने ठीक अर्थ नहीं किया। आर्यसमाज ईश्वर को सृष्टि रचना न जानने वाला कैसे माने, ऐसा मानने में तो उस की बड़ी हानि है। यथार्थ बात को उस ने अपनाना नहीं जिस से व्यवस्था ठीक लग जाती है कि सृष्टि रचना ब्रह्मा करता है जो अपने सिवाय अन्य सकल सृष्टि का रचयिता है पर अपनी उत्पत्ति को न जानने के कारण वह अपने समेत सकल रचना को जानता हो या न, यह ज्ञान तो ब्रह्म को ही हो सकता है। ईश्वर तो माया उपेहित चेतन को कहते हैं आर्य्यसमाज इस वैदिक-सिद्धान्त को अपनाये तभी बात ठीक बैठ सकती है, इस विषय पर विस्तार पूर्वक विचार आगे चल कर करेंगे।

पृष्ठ २३४—'मनुष्या ऋषयश्च ये। ततो मनुष्या अजायन्त'।

यह यजुर्वेद में लिखा है। मैं पूछता हूं किस अध्याय में और कौन से मंत्र में ऐसा लिखा है उस को दिखाओ वरना पुस्तक को शुद्ध करो सत को अपनाने में संकोच नहीं होना चाहिये।

दशम समु० पृष्ठ २७२—'और जो अति उष्ण देश हो तो सब शिखा सहित छेदन करा देना चाहिये क्योंकि शिर में बाल रहने से उष्णता अधिक होती है और उससे बुद्धि कम

हो जाती है। दाढ़ी मूंछ रखने से भोजन पान अच्छी प्रथ
नहीं होता उच्छिष्ट भी बालों में रह जाता है। समीक्षा
बात मन घड़न्त है यदि किसी शास्त्र में ऐसी आज्ञा
तो प्राचीन ऋषि मुनी जटा जूट क्यों होते सभी मुण्डे
और न ही आर्यसमाज के नेता महात्मा हंसराज
महात्मा मुन्शीराम जी और पं० लेखराम आदिक दाढ़ी
रख कर शास्त्र मर्यादा का उलङ्घन करते। भारत के
स्थल अति गर्म हैं उन देशों की रहने वाली जो जाति
क्या लेखिक ने अपमान नहीं किया ?

एकादश समु. पृष्ट २५४— ब्रह्मवाक्यं जनार्दनः। पर
गीता।, समीक्षा पाण्डव गीता में यह मिलता नहीं।

पृष्ट २७८— 'वेद पढ़त ब्रह्मा मरे चारों वेद कहानी'। समी
सिक्ख-धर्म की किसी भी पुस्तक से यह वाक्य दिखाया नहीं
सकता।

पृष्ट २७९— 'उनके लड़के से उदासी चले और रामदास
निर्मल'। समीक्षा— निर्मले भी गुरु नानक देव जी के दूसरे
से चले। सिक्ख इतिहास को पढ़ा होता तो ऐसा न लि
सन्दिग्ध विषय पर बुद्धिमान् लेखनी नहीं चलाया करते।

पृष्ट ३४७ — 'जो अठारह पुराणों के कर्त्ता व्यास जी
तो उनमें इतने गपोड़े न होते क्योंकि शारीरिकसूत्र, योग
के भाष्य आदि ग्रन्थों के देखने से विदित होता है
व्यास जी बड़े विद्वान्, सत्यवादी, धार्मिक, योगी थे
व्यास जीने वेद पढ़े और पढ़ा कर वेदार्थ फैलाया इस
उनका नाम 'वेदव्यास' हुआ। क्योंकि व्यास कहते हैं
पार की मध्य रेखा को अर्थात् ऋग्वेद के आरम्भ से

थर्ववेद के पार पर्यन्त चारों वेद पढ़े थे और शुकदेव तथा मिनि आदि ऋषियों को पढ़ाये भी थे नहीं तो उनका जन्म नाम 'कृष्णद्वैपायन था'। अब लेखिक की मानी हुई आस-पात्र साक्षी और वेद के आधार पर थोड़ी सी और ोज करते हैं। तृतीय समु० पृष्ट ३७— 'सन्ध्या और अग्नि त्र सायं प्रातः दो ही काल में करे दो ही रात दिन की न्धि वेला है"। समीक्षा—

> श्रद्धां प्रातर्हवामहे श्रद्धां मध्यंदिनं परि।
> श्रद्धां सूर्यस्य निम्रुचि श्रद्धे श्रद्धापयेह नः॥
> ऋ० १०-१५-५ वेदामृत पृष्ट ४७॥

अर्थ— प्रातःकाल में श्रद्धा से कर्म करते हैं, और सी प्रकार मध्यदिन में और सूर्य के अस्त होने के समय भी श्रद्धा से भक्ति करते हैं।

> यद्द्य सूर्य उद्यति प्रियक्षत्रा ऋतं दध।
> यन्निम्रुचि प्रबुधि विश्ववेदसो यद्वा मध्यंदिन दिवः॥
> ऋ० ८—२७—१९. वेदामृत पृष्ट ४४४

अर्थ— हे क्षत्रियो! सूर्य के उदय के समय अर्थात् ागने के समय यदि आप सर्व ज्ञानी के अर्थात् श्वर के मंत्र की धारणा करेंगे यदि सूर्य के अस्त के समय करेंगे, और दिन के मध्य में करेंगे. तो आप आज से ही ऋतका धारण करने वाले बन जायेंगे।

> अश्विभ्यां प्रातः सवनमिन्द्रेणैन्द्रं माध्यन्दिनम।
> वैश्वदेवं सरस्वत्या तृतीयमाप्तं सवनम॥ यजु० १८-२६।

अर्थ— जिन मनुष्यों ने सूर्य, चन्द्रमा से प्रथम प्रा
यज्ञ क्रिया की प्रेरणा बिजुली से ऐश्वर्य्यकारक दूसरा
में होना और आरोग्यता करने वाला होमादि कर्म और
वाणी से सम्पूर्ण विद्वानों के सत्काररूप तीसरा सवन।
सायंकाल की क्रिया को यथावत् प्राप्त किया है वे ज
उपकारक हैं। (दयानन्द भाष्य) तीन काल संध्या
कारण नहीं परन्तु इन तीनों समयों पर सुषमना नाड़ी
है और दोनों नासिकाओं की वायुगति सम होने से प्रा
ध्यान आदि में अत्तिलाभकारी होने से वेद ने तीन
नियत किये। पाठक स्वयं विचार लें कि वेद-आज्ञा
है अथवा सत्यार्थप्रकाश।

पृष्ट ३९— 'और जो कुलीन शुभ लक्षण युक्त शूद्र हो
को मन्त्र-संहिता छोड़ के सब शास्त्र पढ़ावे, शूद्र पढ़े
उसका उपनयन न करे, यह मत अनेक आचार्यों का है
साङ्गोपाङ्ग वेद विद्याओं का अध्ययन, सत्याचार
और मिथ्याचार का त्याग करावे वह 'आचार्य' कहा
ऐसा स्वामी दयानन्द ने स्वमन्तव्यामन्तव्य प्रकाश ३१ में
है। समीक्षा— अनेक आचार्यों का मत होने से शूद्र
पढ़ने का अधिकार वेदोक्त कैसे माना जाय जबकि वेदों
अनेक आचार्यों का मत है और किसी भी आचार्य की
शूद्र को वेद पढ़ाने के विषय में दिखाई नहीं जा सकती।
दयानंद जी ने भी आर्यविद्यालय काशी की स्थापना के
पर तारीख १६ जून सन् १८७४ को जो विज्ञापन निका
में 'शूद्र मंत्र भाग को छोड़ कर सब शास्त्र पढ़ेंगे' लिखा
है। (ऋषि दयानंद के पत्र और विज्ञापन पृष्ट २१

यही सिद्धान्त १८७५ वाली सत्यार्थप्रकाश में लिखा है। वेदांत दर्शन अ० १ पा० ३ सूत्र ३५, ३६, ३७ भी शूद्र को वेद श्रवण और अध्ययन का निषेध करते हैं।

'संस्कार परामर्शात्तद्भावाभिलापाच्च।' वे० १। ३। ३५

अर्थ— संस्कार के होने से वेद पढ़ने में अधिकार होता है और संस्कार के न होने से अधिकार का निषेध होता है। वेदारम्भ से पहले उपनयन संस्कार का होना जरूरी है और शूद्र के उपनयन संस्कार का संस्कारविधि में भी अभाव है फिर शूद्र का वेद पढ़ना किस आधार पर वैदिक माना जाये। वेद स्वयं द्विजों को वेद पढ़ने की आज्ञा देता है न कि मनुष्य मात्र को देखो—

स्तुता मया वरदा वेदमाता प्रचोदयन्तां पावमानी द्विजानाम्।
आयुः प्राणं प्रजा पशु कीर्तिं द्रविणं ब्रह्मवर्चसम्।
मह्यं दत्त्वा व्रजत ब्रह्मलोकम्॥ अ० १९-७१-१ (वेदामृत पृष्ठ ४९५)।

अर्थ— मन को उत्साह से प्रेरणा करने वाली, द्विजों को पवित्र करने वाली, वर देने वाली वेद माता की मैं ने स्तुति की है। आयु, प्राण, प्रजा, पशु, कीर्ति, धन, ज्ञान, तेज मुझे देकर ज्ञान के लोक में पहुँच जाओ।

योऽनधीत्य द्विजो वेदमन्यत्र कुरुते श्रमम्।
स जीवन्नेव शूद्रत्वमाशु गच्छति सान्वयः॥ मनु २। १९८॥

वेदामृत का श्रीगणेश मनु महाराज के इस आदेश से ही हुआ है।

अर्थ— जो द्विज अर्थात ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य वेद का अध्ययन छोड़ कर, अन्य कार्य में श्रम करता है, वह जीता

हुआ ही अपने वंशजों के साथ शूद्रत्व को शीघ्र ही प्राप्त होता है। जब वेद न पढ़ने वाला द्विज शूद्रत्व को शीघ्र ही प्राप्त होता है तब शूद्र को वेद अधिकार कैसे ? संस्कारविधि में शूद्र के बालकों का उपनयन लिखा है और ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य के लड़कों को ब्राह्मणादि माना गया है, यदि शूद्र वह है जिसे पढ़ने पढ़ाने से कुछ न आये तब तो शूद्र के बालक के उपनयन की आज्ञा भी दी होती इसलिये सत्यार्थप्रकाश का लेख अवैदिक है।

पृष्ठ ४२— 'जो ४८ वर्ष पर्यन्त यथावत ब्रह्मचर्य करता (इसके) 'सेवन से तीसरे उत्तम ब्रह्मचर्य का सेवन करे अर्थात चार सौ वर्ष पर्यन्त आयु को बढ़ावे।'

समीक्षा— वेद मनुष्य की आयु १०० वर्ष तो बताता है चार सौ वर्ष न मालूम किस प्रमाण के आधार पर लिखा है। योगियों की तो बात ही निराली है, उन के लिये चार सौ का नियम बांधना भी ठीक नहीं। स्वामी दयानन्द जी भी अखण्ड ब्रह्मचारी ५९ वर्ष ब्रह्मचर्य का पालन करके भी ५९ वर्ष पर्यन्त ही जीवित रहे। विष दिये जाने की घटना तो कल्पना मात्र है क्योंकि श्री शाहपुर अधीश महाराणा नाहर सिंह प्रधान दयानन्द शताब्दि ने अपने भाषण में स्पष्ट कहा है कि स्वामी जी की मृत्यु विष खाने से नहीं हुई थी किन्तु ... और वे दोनों नौकर जो स्वामी जी की रसोई बनाते थे ... अब तक जीवित हैं। यह बात दयानन्द शताब्दि ... पृष्ठ २१२ पर छपी हुई है जो कि किसी विरोधी की नहीं ... आर्यसमाज की छपाई हुई है। स्वामी जी के जीवन ... में लिखा मिलता है कि वह उन को भी क्षमा कर देते ...

उन को विप देते थे और कहते थे कि दयानन्द जनता को स्वतन्त्र कराने आया है न कि कैद कराने। इस अंतिम कपोल कल्पित विप घटना के विपय में भी ऐसा ही लिखा है कि जब स्वामी जी को विप खाये जाने का ज्ञान हुआ तो उन्हों ने विप देने वाले को एक दोशाला और ५०) रुपए देकर दौड़ जाने को कहा ताकि दिन चढ़ते पकड़ा न जाय। पर स्वामी जी के मुद्रित पत्र ऐसी अन्याय युक्त करुणा का नपेध करते हैं। पत्र विज्ञापन, पृष्ठ ४०८ पत्र (३४४) 'यदि त्रत्री ब्राह्मण का विप देने का कर्म प्रसिद्ध हो गया है तो उस को जेल भेज दिया है वा नहीं। ठीक साबूनी हो तो उस को आवश्य जेल खाने में भिजवा देना चाहिये'। पं० वि. पृष्ठ ३४५ पत्र (३७० 'यदि दोनो सवार और मशालची बग्घी के साथ होते तो इतना कष्ट न उठाना पड़ता। इस लिये उन को शक्त दण्ड दो'।

पं० वि. पृष्ठ ४८२ पत्र (४०५) 'और वहाँ किसी वकील से पूछ निश्चय कर लिखना कि मुन्शी बखतावर सिंह पर नालिश की जाय (तो) प्रयाग में हो सकती है व नहीं'। प. वि. पृष्ठ ५०२ पत्र (४२६) एक कहार स्वामी जी की कुछ वस्तुएं चुरा कर ले गया था उस को पकड़ने के लिये यह पत्र लिखा गया।

भला स्वामी जी दुष्टों को दण्ड दिये बिना छोड़ना वैदिक न्याय के विरुद्ध होने से कब अपना सकते थे, यह तो चेलों की रची लीला है और महाराना जी को असत्य कहने की क्या आवश्यकता पड़ी थी।

स.प्र. चौथा समु. पृष्ठ ८५–'वर्ण व्यवस्था भी गुण, कर्म, स्वभाव के अनुसार होना चाहिये।' समीक्षा– इस विपय में एक भी ऐसा

प्रमाण नहीं दिया जो यह सिद्ध करे। इस के विपरीत ज
वर्ण व्यवस्था के विषय में बहुत प्रमाण मिलते हैं। और स
प्रकाश पृष्ठ ३९८ पर भी जाति और जाति भेद परमेश्वर कृ
हैं, जैसे वृक्षों में आम्र गूलर आदि और फिर आम्र
अवान्तर भेद। इसी प्रकार मनुष्य-जाति में ब्राह्मण, क्ष
वैश्य, शूद्र और फिर इन में भी अवान्तर भेद, जो भारत
तक देखे जाते हैं। आर्योद्देश्य रत्नमाला के ७८ नं० में
दयानंद ने स्वभाव का लक्षण ऐसा किया है 'जिस वस्तु
स्वभाविक गुण हैं जैसे कि अग्नि में रूप और दाह अ
तक वह वस्तु बनी रहे तब तक वह उस का गुण
छूटता इसलिए उस को स्वभाव कहते हैं' और इसी पु
३८ नं० में जाति का लक्षण इस प्रकार लिखा है 'जो ज
लेकर मरण पर्यन्त बनी रहे तथा जो अनेक व्यक्तियों
रूप से प्राप्त हो और जो ईश्वर कृत हो वह जाति क
है।' जाति और स्वभाव इन दोनों के उपर्युक्त लक्ष
विचार करने से दोनों आपस में अन्योऽन्याश्रय प्रतीत
हैं। जाति में स्वभाव और स्वभाव में जाति आ
अन्योऽन्याश्रित हैं।

सत्यार्थप्रकाश पृष्ठ ५१ पर 'योऽवमन्येत ते मूले' इस
मनु के पद्य के व्याख्यान में वेद निंदक नास्तिक को जाति
और देश से बाहिर कर देना चाहिये' ऐसा लिखा है।
है कि वह कौनसी जाति है जिस से बाहिर कर दे
मनुष्य से पशु तो बनाने से रहे? जन्म से ब्राह्मण आदि
के अतिरिक्त और अर्थ बन ही नहीं सकता। निरुक्त में
वृणोतिरिति' ऐसा प्रमाण मिलता है जिस से स्पष्ट हो

ब्राह्मण आदि वर्ण चुने जाने से बनते हैं। अब विचारना कि यह चुनना मनुष्य के अपने आधीन है अथवा ईश्वर के। संसार में देखते हैं कि स्वामी नौकर को उस की योग्यता अनुसार अपने काम के लिए चुनता है न कि नौकर अपनी मरज़ी के काम को चुने। अनुशासन तो तभी भली प्रकार चलता है जब नौकर स्वामी की आज्ञानुसार चले। श्रुति इस बात की पुष्टि करती है कि ईश्वर हमारे कर्मों अनुसार हमें भिन्न भिन्न योनियों में जन्म देता है।

तद्य इह रमणीयचरणा अभ्याशो ह यत्त रमणीयां योनिमापद्येरन ब्राह्मणयोनिं वा क्षत्रिययोनिं वा वैश्ययोनिं वा। अथ य इह कपूयचरणा अभ्याशो ह यत्ते कपूयां योनिमापद्येरन श्वयोनिं वा शूकरयोनिं वा चाण्डालयोनिं वा। छान्दोग्य ५-१०-७

अर्थ—अब वह जिन का वर्ताव यहां सुहावना, शुद्ध रहा वह जल्दी उत्तर जन्म को प्राप्त होंगे, ब्राह्मण के जन्म को, क्षत्रिय के जन्म को, वा वैश्य के जन्म को। पर वह जो यहां नीच वर्ताव वाले रहे हैं, वह जल्दी ही नीच योनि को प्राप्त होंगे, कुत्ते की योनि को वा सूअर की योनि को, वा चाण्डाल की योनि को। भगवद्गीता ४।१३ में भी जन्म ही से वर्ण व्यवस्था मानी गई है—

चातुर्वर्ण्यं मया सृष्टं गुण कर्म विभागशः।
तस्य कर्तारमपि मां विद्ध्यकर्तारमव्ययम्॥

अर्थ—तथा हे अर्जुन! गुण और कर्म के विभाग से ब्राह्मण, क्षत्रिय वैश्य और शूद्र मेरे द्वारा रचे गये हैं, उन के

कर्ता को भी मुझ अविनाशी परमेश्वर को तूं अ
जान। महर्षि पतञ्जली भी महाभाष्य में जन्म से
मानते हैं।

'विद्या तपश्च योनिश्च एतद् ब्राह्मण लक्षणम्।
विद्या तपोभ्यां यो हीनो जाति ब्राह्मण एव स॥'

अर्थात् — विद्या और तप से हीन ब्राह्मण भी यों
कारण जाति का ब्राह्मण ही है। बात ठीक भी है जैसे
घोड़े से गधा अच्छा होने पर भी घोड़ा नहीं कहा ज
दोनों ही पशु जाति के ऐसे ही मनुष्य जाति के
भेद जान लो।

'सनिमूले तद्विपाको जात्यायुर्भोगा'। योगदर्शन सूत्र
भी जन्म से जाति की पुष्टि करता है।

ब्राह्मण दशवर्षं तु शतवर्षं तु भूमिपम्।
पिता पुत्रौ विजानीयात ब्राह्मणस्तु तयो पिता॥ मनु॰

अर्थ— दश वर्ष का ब्राह्मण और सौ वर्ष का क्षत्रि
को आपस में पिता पुत्र जानना चाहिये, इन में ब्राह्मण पि
और क्षत्रिय पुत्र है। आर्य्य-समाज के सिद्धान्त अनुसा
गुरुकुल से लौटने पर पुत्रों का कर्म, गुण और स्वभाव दे
अदला बदला होना चाहिये था। यह मन-घड़ित बात कि
प्रमाण और इतिहासिक उद्धरण से सिद्ध नहीं की जा स
परन्तु भगवान् मनु ने ब्राह्मण कुमार को भी श्रेष्ठ बताया
इसी बात की पुष्टि कठ उप० १। ९ करता है 'नमस्तेऽस्तु
स्वस्ति मेऽस्तु'। हे ब्राह्मण! तुम्हें नमस्कार हो और मेरा
कल्याण हो। निचकेता बालक होने पर भी श्रेष्ठ माना
तभी तो यम महाराज ने उसे नमस्कार किया और अपने

स्वयं कल्याण मांगा क्योंकि सन्देह था कि ब्राह्मण कुमार शास्त्र विरुद्ध न बोल बैठे। आज कल परस्पर नमस्ते कहने की प्रथा किसी भी प्राचीन आर्य्य-साहित्य से सिद्ध नहीं की जा सकती इस लिये यह अवैदिक है।

छान्दोग्य उपनिषद् में राजा प्रवाहण और राजा अश्वपति से ब्राह्मणों ने ब्रह्म-विद्या सीखी पर ब्रह्म-वेत्ता होने पर भी ब्राह्मणों को शिष्य नहीं बनाया और बृहदारण्यक उप० २। ।१५ में तो इस बात को स्पष्ट ही कर दिया। सहोवाचाजातशत्रुः 'प्रतिलोमं चैतद्, यद् ब्राह्मणः क्षत्रियमुपेयाद, ब्रह्म मे वक्ष्यतीति'।

अर्थ– अजातशत्रु ने कहा 'यह उल्ट है कि ब्राह्मण क्षत्रिय के पास आये ' इस लिये कि यह मुझे ब्रह्म का उपदेश करेगा'। सो मैं तुझे यूं ही (उपनयन के बिना ही) निवेदन करूँगा। बलाका का पुत्र गार्ग्य ब्रह्म को न जानता हुआ भी ब्रह्म-वेत्ता राजा से योनि के कारण क्षत्रिय से श्रेष्ठ ही माना गया वरना आर्य्य-समाज के सिद्धन्त अनुसार तो राजा को ब्राह्मण होना चाहिये था। राजा स्वयं इस बात को शास्त्र से उल्ट बताता है, इस लिये कहना पड़ता है कि जन्म से जाति न मानना कृश्चियन संस्कृति का प्रभाव है न कि वैदिक सिद्धान्त।

(क्षत्तृभ्यः) क्षत्रिय की स्त्री में शूद्र से उत्पन्न हुये वर्णशङ्कर के लिये। यजु० १६। २६

(आन्त्याय) नीच वर्ण में उत्पन्न हुये। यजु १८।२८

(सूतम) क्षत्रिय से ब्राह्मणी में उत्पन्न हुये सूत को। यजु. ३०।६

दयानन्द भाष्य में इन शब्दों का ऊपर लिखा अर्थ किया है। मेरी समझ में आता नहीं कि वर्णशङ्कर और नीच

वर्ण की सङ्गति आर्य-समाज अपने सिद्धान्त अनुसार कैसे
सकता है। स० प्र० पृष्ठ– ८० पर दिये प्रमाणों और युक्ति
भी तनिक परख देखें।

ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद् बाहू राजन्यः कृतः।
उरू तदस्य यद्वैश्य, पद्भ्यां शूद्रो अजायत॥ यजु० ३१

अर्थ– ब्राह्मण ईश्वर के मुख, क्षत्रिय बाहू, वैश्य उरु
शूद्र पगों से उत्पन्न हुआ है। इस लिये जैसे मुख न
आदि और बाहू आदि न मुख होते हैं इसी प्रकार ब्राह्म
क्षत्रियादि और न क्षत्रियादि ब्राह्मण हो सकते।

उत्तर– इस मन्त्र का अर्थ जो तुम ने किया वह ठीक
क्योंकि यहां पुरुष अर्थात निराकार व्यापक परमात्मा
अनुवृत्ति है। जब यह निराकार है तो उस के मुखादि
नहीं हो सकते. जो मुखादि अङ्ग वाला हो तो वह पुरुष
व्यापक नहीं, और जो व्यापक नहीं वह सर्व-शक्तिमान, जगत
स्रष्टा, धर्त्ता प्रलयकर्त्ता जीवों के पुण्य और पापों की व्यव
करने हारा. सर्वज्ञ. अजन्मा, मृत्यु रहित आदि विशेषण
नहीं हो सकता इस लिये इस का यह अर्थ है कि जो (अस्य)
व्यापक परमात्मा की सृष्टि में मुख के सदृश सब में मुख
हो वह (ब्राह्मणः) 'ब्राह्मण– इत्यादि' समीक्षा— निराकार से
रचना तो किसी ने भी नहीं मानी। स्वामी दयानन्द
यजु० ३२।४ के भावार्थ में लिखते हैं 'वह 'ईश्वर'
भविष्यत कल्पों में जगत की उत्पत्ति के लिये पहले प्रकट होता

ब्रह्म-ज्येष्ठा भूतानां ब्रह्मा प्रथमोत जज्ञे। अथर्व. १९।२
सब प्राणियों में पहिले वही ब्रह्मा रूप से प्रकट हुआ।

'हिरण्यगर्भं जनयामास पूर्वं' श्वेता० ३।४ जिस ने पहले पहल हिरण्यगर्भ को प्रकट किया।

ब्रह्मा देवानां प्रथमः सम्बभूव विश्वस्य कर्ता भुवनस्य गोप्ता।
स ब्रह्मविद्यां सर्वविद्या प्रतिष्ठामथर्वाय ज्येष्ठ पुत्राय प्राह॥
मुण्डक उप० १।१

अर्थ—देवताओं के मध्य में ब्रह्मा पहले प्रकट हुआ, जो विश्व का कर्ता और भुवन का रक्षक है। उस ने ब्रह्म-विद्या जो सब विद्याओं की बुनियाद है, अपने सब से बड़े पुत्र अथर्व को बतलाई। अब विचारिये कि सृष्टि-कर्ता साकार है अथवा निराकार। ईश्वर को केवल निराकार मानना भूल है। जब मुक्त जीव में यह सामर्थ्य है कि वह निराकार भी रहता है और चाहे तो साकार भी हो जाता है। फिर सदा मुक्त ईश्वर में ऐसी सामर्थ्य का अभाव नहीं माना जा सकता।

'द्वादशाहवदुभयविधं बादरायणोऽतः'। वे द. ४।४।१२

अर्थ— द्वादशाह यज्ञ के समान दोनों प्रकार ठीक हो सकते हैं, बादरायण आचार्य यह मानते हैं। अर्थात् जैसे द्वादशाह यज्ञ दो प्रकार का सङ्कल्प पाये जाने से सत्र और अहीन कहा जा सकता है एवं मुक्त अवस्था में सङ्कल्प के भावाभाव से शरीर रहता भी है और नहीं भी रहता। रहता इस प्रकार है कि जब मुक्त पुरुष शरीर का सङ्कल्प करता है तभी उस के शरीर का सामर्थ्य हो जाता है। नहीं इस प्रकार कि जब वह अशरीरता की कल्पना करता है तो अशरीरी हो जाता है क्योंकि वह सत्य सङ्कल्प है, इस लिये उस के लिये शरीरी अशरीरी होना कोई बड़ी बात नहीं। (आर्य्य-भाष्य)। पूर्ण वेदज्ञ वेदव्यास जी का वचन वेद विरुद्ध तो हो नहीं सकता। इस से ईश्वर के

साकार स्वरूप को स्वीकार करना ही चाहिये और इस
में तो अनेक श्रुतियां पाई जाती हैं कि सृष्टि-रचना
सङ्कल्प - मात्र से होती है । अवतारवाद भी इस
से सिद्ध ही है ।

'द्वे वाव ब्रह्मणो रूपे मूर्तं चैवामूर्तं' । बृह. उप. २।

अर्थ—दो ही ब्रह्म के रूप हैं मूर्त (मूर्ति वाला = Mate
और अमूर्त (जिस की कोई मूर्ति नहीं = Immaterial)

परं चापरं च ब्रह्मयदोंकार । प्रश्न उप० ५ । २

अर्थ—हे सत्यकाम! यह है परब्रह्म और अ
यह जो 'ओम्' अक्षर है अर्थात ओंकार पर और अप
की प्राप्ति का अचूक साधन है। दो ईश्वर तो कोई
मानता, इसलिये एक ही ब्रह्म के दो स्वरूप हैं। जो मन
का अविषय है वह उसका पर अर्थात शुद्ध स्वरूप है
अपनी महिमा में आप व्यापक है, उसी का एक पाद
माया से विशिष्ट हुआ जगत कर्ता बन कर जगत में व्या
और उस के इस स्वरूप को शवल, अपर, हिरण्यगर्भ, ब्र
प्रजापति कहते हैं और ब्रह्म का यही स्वरूप उपासनी
वेद मंत्रों द्वारा अग्नि वायु, वरुण, इन्द्र, सूर्य, चन्द्र
नामों से ब्रह्म का शवल स्वरूप ही अभिप्रेत है, और भिन्न
कामनाओं के लिए भिन्न भिन्न नामों से उसी की उपास
जाती है। वह सूर्य में इसी भांति व्यापक है जैसे शरी
जीवात्मा। वर्षा के लिए उसे इन्द्र रूप से उपासा
और तेज के लिये अग्नि रूप से। जैसे एक ही राज्य अधि
को जुदा जुदा अधिकार प्राप्त होने से जुदा जुदा नामों से पु
जाता है। उदाहरण अर्थ डिपटी, कमिश्नर, डिसट्रिक्ट मजिस

रेजीडेंट सोलजरज बोर्ड और चेयरमैन डिसट्रिक्ट बोर्ड आदि । डिसट्रिक्ट बोर्ड के कार्य के लिये हम उसे चेयरमैन डेसट्रिक्ट बोर्ड के नाम पर प्रार्थना करें तभी स्वीकार होगी ।

अब बात समझ में आ जानी चाहिये कि वेद मंत्र का अर्थ जो शब्दों द्वारा बनता है कि ब्राह्मण उस के मुख से उत्पन्न हुये ठीक है वरना इसी अध्याय के अन्य मन्त्रों के अर्थों की संगति कैसे लगेगी । उस के श्रोत्र, चक्षु मन और नाभि आदि अवयव भी तो बताये गये हैं और चन्द्रमा की मन से, सूर्य की चक्षु से, श्रोत्र से वायु, मुख से अग्नि नाभि से अन्तरिक्ष, शिर से द्यौ, पैर से भूमि इत्यादि की उत्पत्ति भी तो लिखी है । केवल निराकार मानने से तो उस में सङ्कल्प का भी अभाव मानना होगा फिर जगत रचना कैसे कहोगे । केवल निराकार वाद तो इस गुथ्थी को सुलझा नहीं सकता और न ही किसी कल्पना से सन्तोष-जनक उत्तर बन पड़ेगा इसलिये कहना पड़ता है कि यजु ३१।११ का सत्यार्थप्रकाश में किया अर्थ कपोल कल्पित है और पृष्ठ ८८ पर अपने इस अर्थ को युक्ति से सिद्ध करने के लिये लिखा कि 'जो मुखादि अङ्गों से ब्राह्मणादि उत्पन्न होते तो उपादान कारण के सदृश ब्राह्मणादि की आकृति अवश्य होती । जैसे मुख का आकार गोल माल है वैसे ही उन के शरीर का भी गोल माल मुखाकृति के समान होना चाहिये ।' यह तर्क तो बुद्धि पूर्वक नहीं, क्योंकि अग्नि भी तो उसी पुरुष के मुख से उत्पन्न हुई है और अग्नि की आकृति भी मुख के समान गोल माल नहीं । जगत का उपादान कारण भी महर्षि व्यास ईश्वर को मानते हैं—

'जन्माद्यस्ययतः' वेदान्त द १।१।२ और ईश्व[र]
समाज के मत में केवल निराकार है, तब निराकार से
जगत उपादान कारण के सदृश निराकार क्यों न बना!
प्रकृति को ही उपादान कारण मान लें तो वह भी [अ]
क्योंकि सत्व रज तम की जो 'साम्यावस्था' है, वह [दि]
दिखाई नहीं देती। तब अदृश्य प्रकृति से दृश्य ज[गत]
बन सकता है। इस बात को भी जाने दीजिये। इस[]
में योनि प्रदेश से उत्पन्न होने पर भी मनुष्यों का आका[र]
के सदृश नहीं पाते इस का कारण सोचने पर कुतर्क का
भाओ मालूम हो जायेगा। शूद्रो ब्राह्मणतामेति...... म[नु]
६५ यह श्लोक तो प्रमाण में दे दिया परन्तु इस से पहल[ा]
छोड़ दिया। वह है—

शूद्रायां ब्राह्मणाज्जातः श्रेयसा चेत्प्रजायते।
अश्रेयाञ्श्रेयसीं जातिं गच्छत्यासप्तमाद्युगात॥ मनु १०

अर्थ—शूद्रा से ब्राह्मण से उत्पन्न होते होते सात ज[न्म]
यदि इसी क्रम से पैदा होता जाय तो सातवें जन्म में
शूद्र ब्राह्मण के सदृश हो जाता है। दोनों श्लोकों का ए[क]
अर्थ करने से सत्यार्थप्रकाश के लेखक का मन्तव्य सि[द्ध]
हो सकता था इस लिये जोड़ा काट दिया व्याकरण की [रीति]
युगपत अर्थ दोनों श्लोकों का एक साथ अर्थ करना होना चाहि[ये]
ऐसो ही बात आपस्तम्ब के सूत्रों के अथ करने में की है
'धर्मचर्य्या—अधर्मचर्य्या' इन दो सूत्रों में आये हुये 'जा[ति]
वृत्तौ' इस सप्तम्यन्त पद का सत्यार्थप्रकाश में अर्थ नहीं कि[या]
यह पद मरने के बाद जन्मान्तर में क्रमशः जाति - परिव[र्तन]
बोधक है, इसी कारण से सूत्र में 'पूर्व पूर्व' यह पद आये है

'चत्वारो वर्णा ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्रा'। तेषां पूर्वः पूर्वो जन्मतः श्रेयान्'। यह दो सूत्र भी तो आपस्तम्ब के ही हैं। इन में चारों वर्णों में पहला 'जन्मतः' जन्म से श्रेष्ठ है, ऐसा बतलाया गया है। वह ऋषि ही नहीं जो अपनी बात का आप ही प्रतिवाद करे, आपस्तम्ब ऋषि ऐसा क्यों करते ? कहना पड़ता है कि ऋषि के सूत्रों का सत्यार्थप्रकाश के लेखक ने अर्थ नहीं अनर्थ किया है।

पृष्ठ ८५ पर लिखा है कि 'छान्दोग्य में जाबाल ऋषि अज्ञातकुल, महाभारत में विश्वामित्र क्षत्रिय, मतंग ऋषि चांडाल कुल से ब्राह्मण हो गये'। यह भी ठीक नहीं क्योंकि जाबाल ब्राह्मणवीर्योत्पन्न थे, तभी तो 'नैतद्ब्राह्मणो विवक्तुमर्हति' ब्राह्मण के सिवाय ऐसा कोई नहीं कह सकता, ऐसा उनके विषय में छान्दोग्य में लिखा है। विश्वामित्र के विषय में 'चरुपरिवर्तन' का आख्यान महाभारत अनुशासन पर्व अध्याय ३ में स्पष्ट लिखा ही है। रहा मतंग वह एक जन्म में क्या कई जन्मों में भी ब्राह्मण नहीं बना। इस का उपाख्यान महाभारत अनुशासन पर्व अध्याय २७ से लेकर २९ तक बराबर लिखा है पर वहां कहीं भी मतंग का ब्राह्मण होना नहीं लिखा। लाला जीवनदास लाहौर के पत्र के उत्तर में स्वामी दयानन्द जी का उत्तर 'जो आप लोगों में यज्ञोपवीत होता और धरावट अर्थात् विधवा को पुनः दूसरे के घर में बैठाना नहीं होता तो शूद्र वर्ण में गणना आप लोगों की नहीं'। प० वि० पृष्ठ ३३५ पत्र (२७४)।

अब तो अधिक कहने की जरूरत नहीं कि स्वामी दयानन्द जी भी जन्म से जाति मानते थे, जो कहीं अन्यथा लिखा तो

चित्रग्रीव नीति को अपनाकर वरना हो नहीं सकता
शास्त्रों से अनभिज्ञ थे ।

पृष्ठ १००—' जो श्रद्धा से कर्म किया जाये उसका नाम
है, जिस २ पितर कर्म से तृप्त अर्थात् विद्यमान माता
पितर प्रसन्न हों और प्रसन्न किये जावें उस का नाम
है, परन्तु यह जीवितों के लिये मृतकों के लिये नहीं।'
सत्यार्थप्रकाश तीसरे समुल्लास में संस्कृत में दिये गये
और श्लोकों द्वारा तो लिखा पित्रादिकों में जोई जीता
उसका तर्पण न करें, और जितने मर गये होय उनका तो
करें।' 'यज्ञोपवीत को सव्य असव्य और कण्ठ में
करने और देव तर्पण में एक वार, ऋषि तर्पण में
और पितृ तर्पण एक वार मन्त्र पढ़ के अञ्जलि देवे।
में तर्पण और श्राद्ध करना चाहिये'। यह प्रकरण पूरे दो पृ
लिखा है। पीछे विज्ञापन में केवल इतना कहने से कि
के स्थान में जीवित का होना चाहिये, कुछ अन्तर नहीं
क्योंकि शेष क्रिया जीवित पितरों के विषय में घट ही
सकती क्योंकि दक्षिणाभिमुख और अपसव्य होने और
पर जल अञ्जलि छोड़ने से जीवित पितर को क्या
जीवित पितर को श्रद्धा से सेवा करने में ऐसी क्रिया
और मन्त्र पढ़ने का क्या प्रयोजन ? इस बात का न
उल्लेख है और न ऐसी विधि करता कोई देखा ही गया
जिन के सुधार का स्वामी जी ने बीड़ा उठाया था उन
कुछ बातें माननी और यह जानते ही थे कि संस्कृत
शास्त्रों के पठन पाठन से जनता को यथार्थ ज्ञान हो
जायेगा और हुआ भी ऐसा ही।

श्री रामदीन जी चोखानी कलकत्ता आर्यसमाजी ने 'पितृ
पद्धति' नामक ग्रन्थ लिख यह दिखलाया कि वेदों में मृतक
द्ध है, सत्यार्थप्रकाश में जो जीवित पितरों का श्राद्ध
लिखा है वह वेद विरुद्ध है।

श्री चन्द्रमणी स्नातक गुरुकुल काँगड़ी ने 'महर्षि पतञ्जली
ौर तत्कालीन भारत' में यह लिखा कि महर्षि पतञ्जलि के समय
वेदों में अश्वमेधादिक यज्ञों का विधान मूर्तिपूजा, अवतार
था मृतक श्राद्ध है। इस पुस्तक की समालोचना वेदप्रकाश
वम्बर सन१९१७ में आरम्भ हुई। जब स्वामी श्रद्धानन्द जी
ो इस पुस्तक के छपने का पता लगा तब आप ने श्री चन्द्रमणी
वद्यालङ्कार को राजी कर पुस्तक का नामोनिशान तक मिटा
ला क्योंकि यह पुस्तक आर्यसमाज के लिये बड़ी खतरनाक
ी। इस लिए इस की भी गति वही हुई जो पहली सत्यार्थ
काश और पहली संस्कारविधि की हुई थी जो अब ढूण्ढने
भी नहीं मिलती। पं० मङ्गलदेव तड़ितकांत वेदालङ्कार
ुरु कुल कांगड़ी ने एक 'यम और पितर' नामक पुस्तक लिख
र. श्रीपाद दामोदर सातवलेकर के प्रेस औंध जिला
तारा में छपवाई और पुस्तक मिलने का ठिकाना भी यही
। इस पुस्तक में चारों वेदों के पन्द्रह सौ मन्त्र लिखे हैं
ौर इन सब मन्त्रों से मृतक श्राद्ध की सिद्धि होती है।
ार्यसमाज पञ्जाब ने 'आर्य-पर्व-पद्धति' छोटी सी पुस्तक
पवाई, उस में दिवाली के दिन जिस दिन स्वामी दयानन्द जी
ा दाह-संस्कार हुआ था स्वामी जी के नाम पर छः (६)
ाहुतियां अग्नि में देनी लिखी हैं। क्या अब भी सत्यार्थप्रकाश
ें लिखा जीवित पितरों का श्राद्ध सच्चा ही रहेगा। मृतक श्राद्ध

का खण्डन श्राद्ध शब्द के यौगिक अर्थ और तर्क पर
वरना धर्म-शास्त्र तो मृतक श्राद्ध की पुष्टि करते हैं।
को भी परख लेते हैं। यदि श्राद्ध के रूढ़ि अर्थ न
सभी संस्कार श्रद्धा से किये जाते हैं, उन सभी की
में क्यों न की जाये ? भय इतना ही है कि किसी
पुत्र के विवाह समय यदि पूछ लिया जाये कि तुम्हारे
श्राद्ध कब समाप्त होगा तो पूछने वाले की खोपड़ी
नहीं, वह बेभाओं की पड़ें कि छटी का दूध याद
कुत्तिया को लने वाले को अगर पूछ बैठें कि इस कुत्तिया
विवाह किया तब भी अपनी बुद्धि का दारू ढूण्डना पड़े।
ठीक ही पूछा था क्योंकि विवाह भी तो
धातु से बनता है जिस के अर्थ हैं प्राप्त
लेजाना। विवाह के रूढ़ि अर्थ को त्याग यदि
अर्थ मानें तो घोड़ी, गाय, भैंस और छेरी आदि
घर लाने में सभी हमारी वधु कही जा सकती हैं।
वेद मन्त्रों द्वारा अर्पण किया श्राद्धीय अन्न ब्राह्मण
में डाला हुआ मृतक पितरों को नहीं पहुंच सकता
कैसे मान लिया जाये कि अमावस्या के दिन और
नक्षत्र में उत्पन्न हुये पुत्र के नामकरण-संस्कार में
उसके देवता पितर, नक्षत्र और उस के देवता सर्प
कुण्ड में डाली हुई घी की एक २ आहुति, इन
पहुंचती है। सम्मुख बैठे पितर को प्राप्त होती
जाती। गर्भाधान के पश्चात् मर जाने वाले पिता
का निश्चय ही कैसे हो सकता है ? सर्प तो वेदि
प्रकट भी हो जायें तो याज्ञकों को दौड़ते बने पर

र बैठे ही घी की आहुति पहुंचती ही होगी। और यह बात भी नहीं भूलनी चाहिये कि घी सर्प का खाद्य-पदार्थ भी तो नहीं फिर भी किसी रूप में उसे मिलता ही होगा। महाशय जो ऐसी बात है तब तो अपनी सन्तान का नाम-करण-संस्कार भी नहीं करना चाहिये जब तक कि इस बात को तर्क द्वारा सिद्ध न कर लें। केवल संस्कारविधि में लिखा होने से पहले कोई प्रमाण नहीं मानना चाहिये। आर्य्य-समाजी भाई जड़ पदार्थ की पूजा से कोई लाभ नहीं मानते, फिर न जाने वे तिथि और नक्षत्र के नाम पर आहुति क्यों देते हैं जबकि उनके सिद्धान्त अनुसार वे जड़ हैं। एक ही देवता को मानने वालों ने इतने देवता यों ही क्यों घड़ मारे। जीवित पितर का अमावस्या से क्या सम्बन्ध और सर्प का अश्लेषा नक्षत्र से, इस बात को तनिक युक्ति से सिद्ध तो कर दिखायें। मैं तो मृतक पितर श्राद्ध और तर्पण में बड़ा लाभ देखता हूँ, जन्म दाता माता पिता आदि के उपकारों को न भूलना और उनकी मृत्यु से अपनी मृत्यु को अवश्य भावी मान कर पाप से बचना और सदा के लिये जन्म मरण के चक्कर से छूटने के लिये ईश्वर स्मरण करना. यह दोनों बातें ही कल्याणकारी हैं।

नारायण इस संसार में जो चाहें कल्याण।
एक न भूलो मौत को दूजे श्री भगवान्॥

जब रामायण में दशरथ, महाभारत में भीष्म का अपने मृतक पिता का श्राद्ध और गीता १।४२ 'पतन्ति पितरो ह्येषां लुप्त पिण्डोदक क्रिया'। लोप हुई पिण्ड और जल की क्रिया वाले इन के पितर लोग भी गिर जाते हैं ऐसा मिलता है फिर मृतक पितर श्राद्ध अवैदिक कैसे? क्या महर्षि वाल्मीक और व्यास

जी रामायण और महाभारत ग्रन्थों के कर्ता वेदों से। थे। - संस्कारविधि समावर्तन प्रकरण पृष्ट १२६ 'इस स्पर्श करके हाथ में जल ले अपसव्य और दक्षिण मुख

ओं पितरः शुन्धध्वम। पार कां० २। कं० ६

'इस मन्त्र से जल भूमि पर छोड़ के सव्य (शेष अगली क्रिया) क्या यह क्रिया जीवित पितरों के सकती है? यज्ञोपवीत को बायें कन्धे से दायें कन्धे और दक्षिण की ओर मुंह करके हे पितरो! मुझे इस प्रार्थना के पश्चात् जल को भूमि पर छोड़ने अगली क्रिया के लिये जंजू को फिर से बायें कन्धे पर जीवित पितरों की सेवा का इस में क्या भाव हो सक ऐसा तर्पण तो मृतक पितरों का ही किया जाता है। प्रमाणों के लिये यम और पितर पढ़ लो मुझे अधि की जरूरत नहीं। आप लोग भी तो मृतक पितरों पर स्कूल, कालिजों में कमरे बनवाते और औषधाल हैं यदि ऐसे करने से पितरों का अथवा तुम्हारा होता है तो मेरा श्रेष्ठ विद्वान् ब्राह्मणों के पालन-पोषण के निमित्त सहायक बनना हानिकारक कैसे हो सकता है। मैं मानता हूँ कि ब्राह्मण को खिलाये हुये अन्न का पितर खाते हैं जिस के लिये केवल शास्त्र प्रमाण है, तो हम यह भी सिद्ध नहीं कर सकते कि भौंरा फूल में निकाल ले गया है क्योंकि अभी तक उस को तोलने और वाट नहीं बने परन्तु फूल पर बैठ कर भौंरा गया, मधुमक्खी के छत्ते में मधु का होना इस का प्र तर्क द्वारा तो कोई भी अपने जनक का भी पूरा परि

सकता इस के लिये हमें माता आदि के कहने पर ही विश्वास रना होता है। अंधेर है कि धर्म जो शास्त्र प्रमाण का मुख्य पय है उसके लिये आज अशास्त्रिय तर्क प्रधान हो रहा है।

पृष्ठ ११८ वेद मन्त्रों के प्रमाणों से नियोग सिद्धि मानो बालू सेता) से तैल निकालना है। स. प्र. में ऐसा निष्फल यत्न कया है जबकि नियोग अवैदिक है और इस को अपनाने का ाज तक किसी महाशय ने साहस्य तक नहीं किया और न ही भी किया जायेगा। स्वयं आर्यसमाजियों ने इस का खण्डन कया है। पं. बद्रीदत्त जोशी आर्यसमाज के वैतनिक उपदेशक सनातन-धर्म-पताका' मुरादाबाद को नियोग को अवैदिक सद्ध कर एक लेख दिया जो सन १९१२ में पताका के कई ड्कों में छपा।

पं० नरदेव प्रिंसिपल ज्वालापुर महाविद्यालय अपनी बनाई स्तक 'आर्यसमाज का इतिहास पृष्ठ ८३ में नियोग का वर्णन करते हुये लिखते हैं— 'इस सिद्धान्त पर बहुत कुछ विचार हो कता है। मनुस्मृति में धर्म जानने के जो चार मार्ग बतलाये उनमें से किस के आधार पर इस सिद्धान्त की स्थिति है? पृष्ठ ८४ मे लिखते हैं कि 'चारों वेदों में एक भी ऐसा मन्त्र हीं जिस में स्पष्ट रीति से इसका प्रतिपादन किया हो। कुहस्विद्दोषा कुह स्तोरश्विना' ऋ. १०—४०—२।१०—१८—८ त्यादि इस मन्त्र में 'विधवेव देवरम' ऐसा आया है, परन्तु वह नियोग प्रतिपादक नहीं हो सकता। यह केवल मृत पति हा स्त्री के विषय में है'। ...इस लिये हम तो यह स्पष्ट कह सकते कि वेद इस सिद्धान्त का पोषक नहीं— यह आपत्काल सिद्धान्त

है। नीच जातियों में यह प्रथा किसी न किसी रूप
अब भी है।

न ते नाथ यम्यत्राहमस्मि न ते तनूं तन्वा३ सं पपृच्यां।
अन्येन मत प्रमुदः कल्पयस्व न ते भ्राता सुभगे वष्टयेतत्॥

अथर्व. १८।१।१३ वेदामृत मन्त्र

अर्थ— हे यमी मैं यहां तेरा नाथ नहीं हूँ तेरे शरीर
अपने शरीर से नहीं मिलूंगा। इस लिये मेरे से भिन्न
के साथ आनन्द मना। हे भाग्यवती स्त्री तेरा भाई
चाहता'। यम-यमी सूक्त ऋग्वेद और अथर्ववेद दोनों
आया है और अन्तर केवल इतना है कि यह मन्त्र अथर्व
तो है पर ऋग्वेद में नहीं। अन्य मन्त्रों का पाठ भेद भी
वेदामृत में दोनों वेदों के मन्त्र अंक दिये हैं और इस
भाई बहन के विवाह के निषेध में लगाया है और
मन्त्र १८।१।१३ की विद्यमानता में यह सूक्त नियोग
लग ही नहीं सकता क्योंकि यम अपने आप को यमी
मानता है और उसके पति होने को अस्वीकार करता है।
विपत्तियों ने इस वेदामृत ग्रन्थ में दिये गये कई मन्त्रों
आक्षेप किये जो कि आर्यसमाज के सिद्धान्तों का खण्डन
थे तो इस पुस्तक की प्रकाशक श्रीमती आर्य-प्रति-निधि
पञ्जाब लाहौर को इस का दूसरा संस्करण छपवाना पड़ा
पुरानी प्रथा अनुसार अपने मतलब का हेर फेर कर
यम-यमी सूक्त से अथर्ववेद मन्त्र के अंक उड़ा दिये और
ऋग्वेद का सूक्त रहने दिया और इस प्रकार नियोग का
करने वाला मन्त्र वहां से लुप्त हो गया। फिर क्या था
नियोग पर लगा दिया और भ्राता के अर्थ पति और

किसी हेन कर मारे। धार्मिक-सभा का कर्तव्य तो जनता को अंधेरे
निकाल प्रकाश की ओर ले जाना है न कि इसके उल्ट। तनिक
फ़नों पुस्तकों की भूमिका मिला देखो तो विदित हो जायेगा कि
वर्णपनी प्रतिज्ञा की आप हानि की है क्योंकि तुलना करने से
सूतन्त्र सूची ही सिद्ध कर देगी कि क्या कुछ गड़बड़ की गई है।
रे मन्त्र सूची का थोड़ा सा दिग्दर्शन करा देता हूँ। प्रतिज्ञा है कि
विरुद्ध नहीं निकाला गया।

| पहला संस्करण | दूसरा संस्करण |
|---|---|
| मन्त्र | मन्त्र |
| अ—२४० | अ—१ ६ |
| आ — ९४ | आ— ४२ |
| इ—१११ | इ— ९८ |
| ई— १० | ई— २ |
| उ— ८३ | उ — ४९ |
| ऊ— १० | ऊ— ३ |

मैं जान बूझ कर आर्यसमाजी विद्वानों के किये अर्थ बता
रहा हूँ और उनकी अपनी पुस्तकों के ही प्रमाण दे रहा हूं क्योंकि
सब सज्जन जिन को आर्यसमाज से वास्ता पड़ा है जानते
कि विपक्षी के ठीक अर्थ को भी आर्यसमाजी अशुद्ध सिद्ध
करने का प्रयत्न किया करता है और उनकी इस नीति से संस्कृत
से अज्ञ जनता भ्रम से निकलने में सफल नहीं हो सकती। उन
का आपस का विरोध हो तो पुस्तक फूंकने, बदलने अथवा और
इसी प्रकार के षट्यन्त्र रचना उनके लिये कोई बुरी बात नहीं।
जहां असमर्थ हों वहां मौन धारणा उनकी नीति है जैसे—

स. प्र. सप्तम समु. पृष्ठ १९३— 'मा नो महान्तमुत' को
१६ । १५ का अर्थ ऐसा लिखा है 'हे रुद्र ! (अ
पाप के दुःख रूप फल को दे के रुलाने वाले परमेश्वर) ह
छोटे बड़े जन, गर्भ, माता, पिता और प्रिय, अ
तथा शरीरों का हनन करने के लिये प्रेरित मत कीजिये
मार्ग से हम को चलाइये जिस से हम आप के दण्
हों' परन्तु दयानन्द वेद-भाष्य में इसी मन्त्र का अर्थ
है। 'हे युद्ध की सेना के अधिकारी विद्वान पुरुष
उत्तम गुणों से युक्त पूज्य पुरुष को मत और छोटे
को मत, हमारे गर्भाधान करने हारे को मत और
को मत, हमारे पालन करने हारे पिता को मत और
मान्य कराने हारी माता को भी मत मारिये और
आदि के पियारे शरीरों को मत मारिये।' एक
सत्यार्थप्रकाश में आये हुये सभी वेद मन्त्रों के अर्थ
वेद-भाष्य से मिलते नहीं। अर्थ विरोध का कारण
चुप साध लेना आर्यसमाजी प्रथा है। उन का पो
और उन का मुंह बंद कराने के लिये यही एक मात्र
और यही ढंग उन को यथार्थ मार्ग दिखाने के लिये
अपनी ओर से न कुछ कहो न सुनो. उन के घर की
बताओ, मानना न मानना उन का अपना काम है।
मैं ने इसी सत्संग में सीखा है, आया था आर्यसमा
प्रचार करने पर मुंह की खा कर तकले की नाई
गया हूँ। सत को अपनाकर पशु से मनुष्य बनने का
रहा हूँ। आर्यसमाज की खातर क्यों पाप की गठड़ी
झूठ बोलना बड़ा पाप है। आर्य समाज ने तो अपने

को सिद्ध करने के लिये वेद मन्त्र भी अशुद्ध बना लिया, देखो— ऋ. मं. १० सू. ८५ मन्त्र ३ 'अघोरचक्षु...। वीरसूर्देवृकामा...।

सभी छपे और हस्त लिखित ऋग्वेद में 'देवकामा' पाठ है और पार. सूत्रों में भी 'देवकामा' ही है। आर्यसमाज को शोभा नहीं देता कि नियोग को वैदिक सिद्ध करने के लिये वेद मन्त्र का पाठ ही बदल डाले। मनु महाराज ने तो नियोग को पशु धर्म बताया है और यह है भी बड़ा घृणित। चारों वेदों में तो नियोग का शब्द तक नहीं मिलता, हां इतिहास में इस का कहीं कहीं वर्णन है। इस से यदि नियोग को वैदिक और अनुकरणीय मान लें तो फिर चोरी, जूआ आदि कुकर्मों का भी तो इतिहास में वर्णन है। इतिहास ने तो बुरी भली सभी प्रकार की जीवन घटनायें बतानी हैं, इस से सभी वैदिक तो नहीं बन जातीं। पाण्डवों के बारे में तो भार-सार में लिखा है—

न मैथुनेन सम्भूता निष्पाप पाण्डवाभवन्।

अर्थ— पाण्डव लोग मैथुन से उत्पन्न नहीं हुये इस लिये ये निष्पाप हैं। इस विषय में महाभारत लिखता है कि—

विचित्रवीर्यस्य तथा राज्ये सम्प्रतिपादनम्।
धर्मस्य नृपु सम्भूतिरणी माण्डव्य शापजा॥ १००
कृष्णद्वैपायनाच्चैव प्रसूतिवरदानजा।
धृतराष्ट्रस्य पाण्डोश्च पाण्डवानां च सम्भवः॥ १०१

महाभारत आदि अ. २

अर्थ— विचित्रवीर्य का राजतिलक पाने के पश्चात् माण्डव्य के शाप से धर्मराज का विदुर रूप से मनुष्य जाति में जन्म और कृष्णद्वैपायन से धृतराष्ट्र तथा पांडु की उत्पत्ति एवं पांडवों

का उत्पन्न होना यह प्रसूति सन्तानें वरदान से उत्पन्न हुई
इन प्रमाणों को देख कर क्या कोई मनुष्य यह कह सकता
ऊपर लिखी सन्तानें मैथुन से उत्पन्न हुई हैं। धर्मशा
ब्राह्मण, वैश्य जाति में नियोग की आज्ञा नहीं दी. इसी
इतिहास में एक भी कथा ऐसी नहीं कि जिस में किसी ब्राह्
किसी वैश्यपत्नी के नियोग का प्रसङ्ग आया हो. धर्मशास्त्र ने
को आपत्काल धर्म केवल क्षत्राणी के लिये कहा है वह
क्षत्राणियों के लिये नहीं केवल रानी के लिये रानी के
कामपूर्ति के लिये नहीं किन्तु वंश नष्ट होते समय वंश च
लिये, वह भी सब मनुष्यों से नहीं किन्तु ऐसे मनुष्यों
विना भोग किये सन्तान की उत्पत्ति कर दें। आज क
महापुरुष कहाँ? इसी लिये धर्मशास्त्र ने कलियुग में नि
निषेध किया है। आर्यसमाज है जो नियोग को वैदिक
करने के लिये उधार खाये बैठा है। शोक अतिशोक ऐ
प्रचार पर जिस में झूठ कहने से भी भय न हो।

स. प्र. पृष्ठ २१२— 'अग्नेर्ऋग्वेदो वायोर्यजुर्वेदः सूर्य्यात्साम
शत. ११।४।२।३ प्रथम सृष्टि की आदि में परमात्मा ने
वायु, आदित्य तथा अङ्गिरा इन ऋषियों के आत्मा में
एक वेद का प्रकाश किया'। समीक्षा— तथा के
अङ्गिरा जोड़ने से तो काम नहीं चल सकता
ऐसा एक भी प्रमाण नहीं मिलता कि अङ्गिरा के
में अथर्ववेद प्रकाश हुआ। इस के प्रतिकूल मुण्ड
उप. १।१ और श्वेत. उप. ६।१८ में ब्रह्मा जी ने
को वेद ज्ञान दिया, इस विषय में और देखिये—

